विच्छिन्न एवं विषम तत्त्वों तथा अनुभूतियों को समुचित रूप में समायोजन और एकरूपता प्रदान करते हुए; बुद्धि तत्त्व का समुचित अनुमान करते हुए, उच्च स्तर पर उत्तम अन्तःप्रेरणा सम्यक् दर्शन, जीवन के सुख और दुःख के साथ उसे एकमय बनाना और उनके मूल कारणों का अनुसन्धान करके उन्हें दूर करने का प्रयास; जो कुछ भी जीवनमय है उसकी पवित्रता की भावना और इससे भी ऊपर दूसरे विश्वासों और दृष्टिकोणों के प्रति सहिष्णुता। इस अन्तिम सत्य की उपलब्धि ही जीवन का परम ध्येय है। और इस ध्येय की उपलब्धि के मार्ग भी अनेक हैं और साधक को अपनी व्यक्तिगत शिक्षा, प्रकृति और मानसिक रुचि के अनुसार अपना मार्ग चुनना होता है—फिर भले ही वह *ज्ञान मार्ग चुने या प्रेम, आत्म संयम सत्कर्म और सौमनस्य का मार्ग चुने।* क्योंकि वह परम सत्ता साधक के ज्ञान-सामर्थ्य के अनुरूप अपने को अनेक रूपों में प्रकट करती है। भौतिक जगत् की उसकी धारणा काल और स्थान की सीमा का अतिक्रमण कर जाती है। पदार्थ और शक्ति एक ही पार्थिव वस्तु के विभिन्न रूप हैं जो कि उस अदृष्ट सत्ता के बाह्य अभिव्यक्त स्वरूप हैं। और इस संश्लेषण की भावना इसलिए पैदा हो सकी है और सरलतापूर्वक उसका विकास हो सका है, क्योंकि अत्यन्त प्राचीन युग से भारतीय मंच पर विभिन्न लोग *विभिन्न भाषाएँ, संस्कृतियाँ जीने के ढंग और विचारों के साथ अवतरित होते* रहे हैं।

भारत ने बाहर से एक के बाद दूसरी लहर के समान उमड़ कर आने *वाले आगन्तुकों का स्वागत किया। ये सामान्यता छह प्रजातियों की थी* धाराओं में विभाजित थे और चार भाषा परिवारों की भाषाएँ बोलते थे जो कि अब भी प्रचलित हैं। जो लुप्त हो चुकी हैं वे इनके अतिरिक्त थी। अफ्रीका महाद्वीप से नीग्रोमाइड्स जिनके चिह्न भारतीय सभ्यता पर और भारतीय जनता में (दक्षिण भारत की कुछ आदिम जातियाँ जो तमिल भाषा भी बोलियाँ बोलती हैं) प्रायः नगण्य हैं और फिलिस्तीन से प्रो-आस्ट्रोलायड आए, जिनमें से कुछ तो भारत से बाहर आस्ट्रेलिया तक भी बस गए मध्यभारत के मुण्ड और *प्रथम से काली नामकरेर बोली-बोलने वाले जो मौन भारतवर्ष में रह गये* वे आस्ट्रिको संथालो मुण्डा कोरकू शबरा और सवारा में मिल गये। उन्होंने भौतिक एवं आध्यात्मिक क्षेत्र में भारतीय सभ्यता में कुछ आधारभूत योगदान किया जैसे कि फावड़े या डंडे से चावल की खेती कुछ फलों और सब्जियों की खेती मुर्गी-पालन धर्म-संस्कार तथा कपास की खेती इत्यादि। मरणोत्तर जीवन के विषय में भी उन्होंने कुछ विचार दिये जिन को आगे चल कर दूसरे तत्त्वों की सहायता से पुनर्जन्म एवं संसार के उच्च सिद्धान्तों में परिणति हुई।

इसके बाद पूर्व से मंगोल आए जिनके अवशेष कुछ अंशों में उत्तर और उत्तर-पूर्व में पाए जाते हैं और वे भारतीय सभ्यता के एक महत्त्वपूर्ण अंग बन चुके हैं। तदनन्तर पूर्व भूमध्यप्रदेश या एशिया संघ से सम्भवतः ईसा से १५०० वर्ष पूर्व द्राविड़ों का आगमन हुआ जिन की सभ्यता आस्ट्रिकों की ग्रामीण संस्कृति से जो कि अपने आपमें एक महान् सांस्कृतिक अवदान के रूप में आई अधिक उन्नत थी। पंजाब सिन्ध और राजस्थान के प्राक्-आर्यों की— जिन्होंने हड़प्पा और मोहनजोदड़ो की महान् संस्कृतियों को जन्म दिया—भाषा, धर्म एवं सामाजिक तथा राजनीतिक संगठनों के अध्ययन से हम इस परिणाम पर पहुँचते हैं कि वे द्राविड़ों से प्रभावित थे। उनकी अपनी एक लिपि भी थी जो अभी तक विशेषज्ञों को स्पष्ट रूप से ज्ञात नहीं हो सकी है।

डा० चाटुर्ज्या के अनुसार भारत की मूलभूत संस्कृति अधिक अंशों में निश्चित ही द्राविड़ है यद्यपि इसकी अभिव्यक्ति मुख्यतः आर्य भाषाओं के माध्यम से हुई है। अन्त में इण्डो-यूरोपियन भाषा-भाषियों की महान् इण्डो ईरानियन शाखा के इण्डो आर्यन सम्प्रदाय का आगमन हुआ और वह आगमन ईसा से २००० वर्ष मध्य-पूर्व एवं निकट-पूर्व तथा यूरोप की सभ्यता में एक प्रबल शक्ति एवं उत्ताप सिद्ध हुआ। इसके पश्चात् वैदिक युग में आस्ट्रिक मंगोल द्राविड़ और आर्य इन चारों के सम्मिलन से भारतीय मानव का निर्माण हुआ।

प्रजातीय दृष्टि से देखा जाय तो भाषीय परिपालन एवं तदनुवर्ती अन्तर्मिश्रण से जिस सामान्य भारतीय रूप का विकास हुआ वह विशेषतया मैदानी भागों में सम्पन्न हुआ। बड़े पैमाने पर विवाहों द्वारा रक्त संकर तभी सम्भव होता है जब कि विभिन्न समूहों के लोग सामान्य भाषा का प्रयोग करें एवं उसके माध्यम से अभिव्यक्त किए जाने वाले एक ही सांस्कृतिक रूप को अंगीकार करें। प्रजातीय अन्तर्मिश्रण के कारण त्वचा का वर्ण निरर्थक होने के परिणाम-स्वरूप जाति के कर्मणा वर्ण" के एक नये सिद्धान्त का आविर्भाव हुआ जिस ने वैदिक आर्यों के मौलिक प्रजातीय विचार को तिरोहित कर दिया और किसी स्वीकृत व्यवसाय उद्योग या व्यापार-श्रेणी के आधार पर ही जातियों का निर्माण होने लगा। प्रजातीय पक्ष की अपेक्षा आर्थिक पक्ष को अधिक महत्त्व दिया जाने लगा और धार्मिक पक्ष की अपेक्षा सामाजिक पक्ष बलवत्तर हो उठा। भारतीय जनता की जाति के प्रति सहिष्णुता अथवा उसका समर्थन सामान्यतया आर्थिक अवस्था की स्थिरता पर आधारित है न कि उस के प्रजातीय उपलक्षणों पर।

आन्तरिक अथवा बाह्य रूप में सम्पन्न होने वाले मजातीय एवं सांस्कृतिक सम्मिलन के मूल में स्थान द्वारा विकसित संश्लेषण की उदार भावना ने ही भारतीय सभ्यता के मूलभूत स्वरूप का विकास किया है और उसे स्वर प्रदान किया है।

भाषा सम्बन्ध में १००० वर्षों से प्राय भाषा अपनी शैली या स्वरों में शब्दरचना सम्बन्धी प्रवृत्ति में शब्दकोष में एवं सर्वोपरि अपनी वाक्यरचना में या शब्दों के क्रम में बराबर द्राविड़ भाषा के निकटतर आती रही है।

आर्य एवं अनार्य संस्कृतियों के सम्मिलन में भौतिक संस्कृति का निर्धारण भौगोलिक परिस्थिति प्रभावित आर्थिक तत्वों द्वारा हुआ है। आर्यों के भोजन में मुख्यत जौ मांस दूध एवं तन्निर्मित पदार्थों तथा शहद का समावेश होता था। गेहूँ उन्होंने मैसोपोटामिया में पाया और चावल ईरान भारत, हैण्ड्सि मंगोलिया के पूर्वी भू खण्डों तथा पूर्व में उनको मिला। आदि आर्यों की नियमत एवं प्रचुर परिमाण में मांस खाने की आदत पर जिस का वर्णन हमें महाभारत में मिलता है, सन' सनै' बंधन लगाये जाने लगे या उस का परित्याग किया जाने लगा और अहिंसा के प्रचार (ईस्वी सन् १०० ) के कारण भारत में प्राचुर्य से पायी जाने वाली सब्जियों तथा दूध का अधिक प्रयोग होने लगा। कौटिल्य के समय (चतुर्थ शताब्दी ईसा पूर्व) में चावल दाल घी या तेल और नमक भक्ष्य भरती के आर्यों के भोजन में सम्मिलित थे। बौद्धों एवं जैनों से प्रभावित होकर लोगों ने शिरोमुण्डन कराना प्रारम्भ कर दिया। गृह-निर्माण में काष्ठ के स्थान पर ईंट और पत्थर या बाँस या सरपत का प्रयोग प्रारम्भ हुआ।

आर्यों ने अपने खान-पान पोशाक पर और उसके साज-सामान में स्थानीय प्राक्-आर्य भारतीय रीतियों को अपनाया। हमारी सामाजिक प्रथाओं रहने के ढंगों और वैयक्तिक प्रवृत्तियों के अनेक पहलुओं का अध्ययन करने से उन पर प्राक आर्य प्रभाव की विजय स्पष्ट लक्षित होती है।

भारतीय धर्म की दो धाराओं—दर्शन और कर्मकाण्ड—निगम और आगम में से अपने उद्भव में दूसरी अनार्य प्रथा सम्भवत द्राविड़ है। होम की वैदिक क्रिया-पद्धति ने अनार्यों की पूजा की पुष्पोपहार पद्धति को अंगीकार किया। योगाभ्यास सदृश हिन्दू धार्मिक संस्कृति के महत् तत्वों की खोज प्राक्-आर्य युग में की जा सकती है। आर्यों के ही नहीं अपितु द्राविड़ों तथा आस्ट्रिकों के विचारक वन में प्रचलित जीवन के गम्भीर तत्वों एवं मरणोत्तर जीवन की प्रतीति द्वारा आत्माओं के शरीरान्तर प्रवेश तथा संसार के विचार में

अन्तर्निहित नैतिक नियमों में विश्वास का प्रादुर्भाव भारत-भूमि पर उत्तर वैदिक युग में हुआ। १२०० से ५०० ई० पूर्व के महत्वपूर्ण समय में वैदिक युग के उत्तरार्द्ध एवं उपनिषदों के युग में हम एक समस्त भारतीय संश्लेषण को अपनी भावना से परिव्याप्त करने वाले पूर्ण दर्शन को मूर्तिमान् देखते हैं और यह वह युग था जब हम भारतीय मानव को अपनी विभिन्न जातियों और संस्कृतियों के महान् संश्लेषण के साथ मानवता के इतिहास में एक अत्यन्त अद्भुत घटना के रूप में सुस्थित हुआ पाते हैं।

भारतीय संस्कृति के निर्बाध एवं अविच्छिन्न प्रभाव को समस्त संसार ने स्वीकार किया है। ईस्वी पूर्व की दशमंशी तक यह संस्कृति पूर्णत विकसित समग्र रूप से वैयक्तिक, स्वतन्त्र एवं प्राविधिक रूप से भिन्न तथा बेबीलोन की अन्यापेक्ष सभ्यताओं की समानता करने वाली एक नागरिक संस्कृति थी। इसकी जड़ें भारत-भूमि में गहरी जा चुकी थीं और प्रतिवर्ष नवीन पुरातत्त्व के साक्ष्य से सिन्धु घाटी के दक्षिण-पूर्वी सीमान्तों तक इसका विस्तार दृष्टिगोचर होता है। अत्यन्त अनुदार सिद्धान्तों के अनुसार भी ऋग्वेद का काल होमर तथा ओल्ड टेस्टामेण्ट से प्राचीनतर सिद्ध होता है और उसके वेदान्त के स्रोत रूप अन्तिम भाग-उपनिषद् तो पाइथागोरस एवं प्लेटो से भी पूर्व के हैं। सार्वभौम परमतत्त्व एवं व्यक्तिरूप ईश्वर की कल्पना तथा ब्रह्म के अन्तिम सत्य एवं सान्त जीवन के सापेक्ष सत्य के भेद का स्पष्टीकरण उपनिषदों में है। सत्य के एकाधिकार के दावों को निरुत्साहित करने के साथ साथ उपनिषद् हमें आध्यात्मिक अनुभूति की अखण्ड एवं भव्य प्रतिच्छाया प्रदान करते हैं। जियो और जीने दो' के सिद्धान्त पर वे जिज्ञासुओं को अपने ही मार्गों से अभीष्ट चरम पर पहुँचने की पूर्ण स्वतन्त्रता प्रदान करते हैं।

ईस्वी पूर्व की छठी शताब्दी का महावीर और बुद्ध का युग एक महान् जागरण का युग था। उनके सिद्धान्तों ने अहिंसा के तत्त्वों को एक नूतन पवित्रता प्रदान की और एक नयी दृढ़ता के साथ भगवान् बुद्ध ने उपनिषदों के सत्य की पुनःस्थापना की। तीन शताब्दी बाद अशोक ने धार्मिक एवं सांस्कृतिक साधनों द्वारा बौद्ध धर्म को सीरिया तथा फिलिस्तीन समेत दक्षिण पूर्वी एशिया में चीन जापान और इण्डोनेशिया तक फैलाया। सर्वत्र ही सुदूर भारत हिन्द-चीन और इण्डोनेशिया—में ब्राह्मण एवं बौद्ध विचार-प्रणालियों का विस्तार हुआ तथा भारत के समान ही इन देशों में भी दोनों का समन्वय हुआ।

ईस्वी सन् १०० के लगभग सुदूर भारत में भारतीयों की समुद्री एवं व्यापारिक गतिविधियों में एक अभूतपूर्व अभिवृद्धि के दर्शन होते हैं और भारतीय प्रभाव-क्षेत्र विलक्षण रूप में विस्तृत होता हुआ दिखायी देता है। कम्बोडिया में पाया जाने वाला संस्कृत का सर्वप्रथम शिलालेख ईस्वी सन् तीसरी शताब्दी का है और इण्डोनेशिया में ५वीं शताब्दी का। इस समय मलाया में कुछ छोटे-छोटे हिन्दू राज्यों का भी पता चलता है। इस युग में नौ विद्या के सुधार एवं समुद्र पार की यात्रा और विदेशियों के साथ पारस्परिक व्यवहार में किसी प्रकार की छुआछूत का भय न मानने वाले बौद्धमतावलम्बियों (द्राविड़ अच्छे नाविक थे) ने इस बृहत् यात्रा में बड़ी सहायता पहुँचायी। यह उपनिवेश-स्थापना पूर्ण शान्तिमय उपायों से सम्पन्न हुई और स्वयं भारत ने अपने उपनिवेशों में राजनीतिक प्रभाव का प्रयोग नहीं किया। संसार के इस भाग में ईस्वी सन् १२०० तक भारतीय प्रभाव एवं संस्कृति का बोलबाला रहा जबकि स्थानीय तत्त्वों ने अपना प्रभाव डालना प्रारम्भ किया और हिन्दू बौद्धिकता का उत्कर्ष ह्रासोन्मुख हुआ। कला एवं बौद्धिक निर्माण के क्षेत्र में हिन्दू यहाँ हमें यथार्थतः एक सृजनात्मिका शक्ति के रूप में दिखायी देता है।

१३वीं या १४वीं शताब्दी में व्यापारी वर्ग ने इस्लाम को गुजरात से जावा में पहुँचाया।

आठवीं शताब्दी के लगभग या तदुपरान्त दक्षिण भारत के महान् शिक्षकों शंकर रामानुज तथा माध्व ने उत्तर और दक्षिण में सांस्कृतिक एकता को दृढ़ किया।

भारत में इस्लाम के फैलने के साथ-साथ रामानन्द कबीर, रामदास दादू तुकाराम तुलसीदास नानक और चैतन्य के धर्म-सिद्धान्तों में आस्तिकता का विकास अपने चरम रूप में प्रकट हुआ। केवल आध्यात्मिक नेताओं ने ही नहीं अपितु अकबर महान् ने भी दोनों धर्मों के समन्वय का प्रयत्न किया। इस्लाम के सूफ़ीवाद में वेदान्त दर्शन के साथ निकटतर सम्बन्ध दिखायी देता है। हिन्दुओं के व्यापक दृष्टिकोण तथा सहिष्णुता की भावना ने मुग़लों को प्रभावित किया और १४वीं तथा १६वीं शताब्दियों के मध्य की सांस्कृतिक गतिविधियाँ हिन्दू-मुस्लिम सहकारिता का ज्वलन्त प्रमाण हैं। विज्ञान और साहित्य में संगीत और वास्तुकला चित्रालेखन और नृत्यकला में हिन्दू एवं मुस्लिम विचारों में एक अद्भुत सम्मिश्रण दृष्टिगोचर होता है।

ईसाई युग के प्रारम्भ से दक्षिण में ईसाई मत का प्रचार अपने पूर्ण

जीवन पर था और प्रारम्भ के ईसाई अपने को सामान्य हिन्दू जाति का ही एक आन्तरिक तथा अभिन्न अङ्ग समझते थे। वे भारतीय संस्कृति के उत्तराधिकारी हैं, और भारत की निजी आध्यात्मिक परम्परा के साथ अंगीकृत ईसाई सिद्धांतों का सामंजस्य स्थापित करने के लिए अग्रगण्य भारतीय ईसाई नेताओं के प्रयत्न इस दिशा में जारी हैं।

दूसरे धर्मों के स्वरूप का सादर समालोचन भारतीय धार्मिक जीवन की एक विशेषता रही है। 'सहिष्णुता ही वह धर्म है जिसे हमारी सीमित बुद्धि उस असीम के चरणों में अर्पित करती है। *(विश्वविद्यालय शिक्षा आयोग का प्रतिवेदन)।*

आध्यात्मिक अन्तर्दर्शन में आत्म-अन्वेषण एवं आत्म-सिद्धि द्वारा ही हमारे उत्कृष्ट विचारानुसार मानव उस सार्वभौमिक परम तत्त्व की झाँकी पाता है जिसके समस्त व्यक्ति जातियाँ एवं राष्ट्र विशिष्ट और प्रकट रूप हैं। संस्कृति की महत्ता उसके स्थायित्व में जो कि एक सापेक्ष पद है निहित नहीं है अपितु वह तो उन गुणों के योगदान में निहित है जो मनुष्य के आन्तरिक मूल्यों एवं बाह्य परिस्थितियों के मध्य शाश्वत संघर्ष के रूप में घटित होने वाले इतिहास के रहस्यमय अभिनय की दिशा को परिवर्तित करते रहते हैं। इसके भविष्यशाली स्वरूप की परीक्षा इस योग्यता पर अवलम्बित है कि वह अपनी महत् योजना का आत्म-समर्पण किये बिना विकास के पथ पर अग्रसर हो सकती है और अपनी केन्द्रीय रचना के साथ न तो पूर्वोक्त सामंजस्यमय और न संघर्षमय तत्त्व को आत्मसात् कर सकती है।

श्री अरविन्द ने आज बहुत वर्ष पहले जो लिखा था वह आज भी सत्य है (भारतीय संस्कृति के आधार)।

यूरोपीय आक्रमण से पहले के अपने स्वरूप को ठीक *उसी प्रकार* अक्षुण्ण बनाए रखने का प्रयत्न करना या भविष्य में आधुनिक *परिस्थितियों* तथा आवश्यकताओं के दावों की उपेक्षा करना स्पष्ट असफलता को *पूर्ण* आमन्त्रण देना है। परन्तु एशियाई का भारतीय मस्तिष्क इन *समस्याओं* का सामना करके और उनका अपने आदर्शों एवं भावना की *पूर्ति करने वाला* समाधान प्रस्तुत करके ही सफलतापूर्वक प्रभावी सिद्ध हो *सकता है। संस्कृति* का विकास अवश्यम्भावी है अन्यथा वह लुप्त हो जायगी *किन्तु परिवर्तन* मन्दगतिक ही होता है। सर्वाधिक सफल समाज वह है जिसकी *संस्कृति सर्वोत्कृष्ट* नागरिकों का आह्वान करती है और उनकी सर्वोत्कृष्ट *भावनाओं के अनुरूप* सिद्ध होती है।

अपने ही दृष्टिकोण एवं शक्ति के अनुरूप इस पर प्रत्येक समझदार भारतीय को विचार विमर्श करना चाहिए। हमारे विविध समाजों और विश्वविद्यालयों का यह मुख्य प्रयोजन होना चाहिए।

किसी राष्ट्र की सभ्यता एवं संस्कृति जैसे सूक्ष्म विषयों पर विचार करते हुए इन शब्दों के प्रयोग में यथासम्भव विवेक वांछनीय है। दुर्भाग्य से कुछ वैज्ञानिक और दार्शनिक विद्वान इन दोनों शब्दों को एकार्थक समझते हैं। संस्कृति की परिभाषा करते हुए एक विदुषी ने यह मत प्रस्तुत किया है कि संस्कृति मानव के लिए इस मानव की भौतिक सृष्टि एवं उसके अदृश्य मानसिक संसार की सृष्टि का समाहार है जिस तक उसकी पहुँच विचार शक्ति द्वारा ही सम्भव है। इस विदुषी के मतानुसार संस्कृति परम्परा से प्राप्त होती है और समय तथा स्थान उसे स्थिर रूप प्रदान करते हैं। यह मानव समाज का एक गुण है परन्तु इसका निवास व्यक्तियों में है और उन द्वारा ही यह प्रकट रूप में हमारे सामने आती है इसका उत्थान और पतन होता परन्तु किसी एक व्यक्ति के माध्यम से इसकी पूर्ण अभिव्यक्ति कदापि सम्भव नहीं। इसका व्यक्ति-स्वतन्त्र अस्तित्व है। परन्तु प्रत्येक व्यक्ति अपनी *परम्परागत संस्कृति को धारण किये होता है संस्कृति के एक दृढ़ एव अदृश्य* सूत्र में बँधा होता है। सभ्यता और संस्कृति साधारणतः जनता को संचित उत्तरा धिकार के रूप में मिलती है। परन्तु पर्यावरण द्वारा उनका निर्धारण होता है और वे पर्यावरण का निर्धारण करते हैं। पर्यावरण ही उनको स्वर एवं बल प्रदान करता है।

जब कि सभ्यता सामाजिक स्तर पर सामाजिक उत्तराधिकारों का पूर्ण योग है वयक्तिक स्तर पर उन्हीं उत्तराधिकारों को संस्कृति के नाम से अभिहित किया जाता है। एक प्रसिद्ध भारतीय मूर्त्तशास्त्री का कहना है जो कुछ हमारी थाती है वह हमारी सभ्यता है और जो कुछ हम स्वयं है, वह हमारी संस्कृति है। सभ्यता का समाविष्ट और कार्यकारी रूप ही संस्कृति है।

सामान्यतः संस्कृति विशेषतः भारतीय संस्कृति के विकास की प्रक्रिया के स्पष्टीकरण एवं इसके मौलिक स्वरूप की व्याख्या के उपरान्त अब उचित यह होगा कि हम सांस्कृतिक पृष्ठभूमि में सम्मेलन के ध्येयों एवं प्रयोजनों इसके पूर्वकालीन कृत्यों, वर्तमान कार्यों के संबंध दिशा-निर्धारण एवं भावी कार्य की रूपरेखा की परीक्षा करें। सम्मेलन मैं सन् १६४८ में प्रयाग में होने वाले प्रथम अधिवेशन में घोषित किया था —

१—भारतीय सनातन आर्य धर्म का महत्व और

२—भारतीय संस्कृति की एकता।

तथा बनारस के द्वितीय अधिवेशन ने निम्नलिखित विषयों का समाहित करने वाला प्रस्ताव स्वीकार किया था—

१—गो-वध निषेध।

२—देश का इण्डिया के स्थान पर भारत नामकरण करना।

३—हिन्दू कोड बिल का विरोध।

४—संस्कृत जानने वाले लोगों की राजदूतों के पद पर नियुक्तियाँ।

५—विदेशों में भेजे जाने वाले शिष्ट-मण्डलों में भारतीय संस्कृति के व्याख्याताओं को सम्मिलित करना।

६—भारतीय संस्कृति के आधार पर भारतीय नीति का निर्धारण।

७—हिन्दी को भारतीय संघ की प्रतिष्ठित भाषा के रूप में चुनना और देवनागरी-लिपि को संविधान की लिपि स्वीकार करना।

८—विद्यालयों, महाविद्यालयों और विश्वविद्यालयों में संस्कृत का अध्ययन आवश्यक विषय के रूप में प्रारम्भ करना।

इससे पूर्व मिर्जापुर में एक विशेष अधिवेशन भी बुलाया जा चुका है जिसके अन्दर सिनेमा-फिल्मों में सांस्कृतिक दृष्टिकोण से सुधार करने की ओर ध्यान आकर्षित किया गया था।

सन् १९५० में हरिद्वार में हुए तीसरे अधिवेशन के अन्तर्गत भारतीय संस्कृति के प्रति भारत सरकार की कथित उदासीनता की भर्त्सना की गई थी।

सन् १९५२ में दिल्ली में हुए चतुर्थ अधिवेशन के अन्तर्गत स्वीकृत प्रस्ताव में जिन नई चीजों की ओर ध्यान दिया गया वे इस प्रकार हैं—

१—भारतीय संस्कृति की परम्परा को सुरक्षित रखने की आवश्यकता।

२—जनता की संस्कृति और प्रतिभा के अनुकूल विशिष्ट भारतीय आधार पर शिक्षा-पद्धति का पुनर्गठन करना।

सन् १९५३ में ऋषिकेश में सम्पन्न होने वाले अधिवेशन में जिन नवीन पहलुओं को प्रस्ताव में सम्मिलित किया गया उनमें निम्नलिखित चीजों की ओर ध्यान आकर्षित किया गया—

१—समाज के सुधार की ओर साधु-समाज द्वारा ध्यान दिया जाना।

२—साम्प्रदायिक विद्वेष दुर्भावना और असहनशीलता को दूर करके पारस्परिक सम्मान और एकता की भावना पैदा करना।

३—मंदिरों का प्रकाश और सौंदर्य के स्मूलों के रूप में पुनर्निर्माण करना ।

४—शारीरिक एवं मानसिक रूप से पीड़ितों की सेवा ।

५—समाज के प्रत्येक वर्ग और विभाग द्वारा सत्य की सतत साधना ।

६—जनता के नैतिक जीवन का उन्नयन ।

७—मादक द्रव्यों और पेयों का तम्बाकू सहित निषेध ।

सन् १९५४ में प्रयाग में हुए छठे अधिवेशन में निम्नलिखित चीजों की ओर ध्यान दिया गया —

१—विदेशी मिशनरियों द्वारा धर्म-परिवर्तन के कथित आपत्तिजनक उपायों की ओर ।

२—वेश्यावृत्ति का अभिशाप ।

३—हिन्दू-मन्दिरों से अश्लील आकृतियों के हटा दिए जाने की आवश्यकता ।

४—भ्रष्टाचार और बेईमानी—विशेषतः व्यापार और उद्योग क्षेत्र में ।

इस अधिवेशन के पूर्व सन् १९५३ में भिवानी (हिसार) में होने वाले अधिवेशन में निम्नलिखित प्रस्ताव स्वीकार किए गये थे —

१—विदेशी विचारों के आक्रमण तथा हानिकारक प्रभावों से भारतीय संस्कृति की रक्षा करना ।

२—नागा साधुओं द्वारा नग्नरूप में जनता में विचरण करने की प्रथा का परित्याग ।

३—बुद्ध जयन्ती समारोह में जनता द्वारा हार्दिक सहयोग ।

इस मंच पर उपस्थित होने वाले सभाध्यक्ष के रूप में यदि मैं निर्णय देने का साहस करूं तो मैं यह कह सकता हूँ कि यह सम्मेलन संस्कृति के मूल तत्त्वों उसके प्रचार और व्यावहारिक रूप से भली भाँति अवगत है और अपने प्रस्तावों में उसने जिन कार्यों का सुझाव दिया है वे किसी भी सुसंस्कृत समाज के हितों का सक्षिप्त एवं महत्त्वपूर्ण ढंग से सम्पादन कर सकते हैं। इस दिशा में मैं केवल एक ही सामान्य आलोचना करने का साहस करूंगा (क्योंकि यह सम्भव है कि अलग-अलग विषयों पर प्रकट किए गए हुए विचार से मैं सहमत न होऊँ) कि कार्य-क्षेत्र को इतना अधिक विस्तृत बना दिया गया है कि प्रभावकारी ढंग पर प्रचार और कार्य होना सम्भव नहीं दीख पड़ता ।

ये २० विषय—जिनकी घोषणा की गई है अथवा जिन्हें प्रस्तावों द्वारा स्वीकार किया गया है—ऐसे हैं जिन से कोई असहमत नहीं हो सकता उदाहरणार्थ भारतीय संस्कृति की प्राचीनता एकता और भारतीय संस्कृति

के गुण सम्बन्धी प्रस्ताव । इनमें से कुछ विषयों का अब महत्त्व नहीं रह गया है क्योंकि हमारे विधान-निर्माताओं ने उनके बारे में निर्णय कर लिए हैं उदाहरणतः इस देश का नाम भारत स्वीकार कर लिया गया है और हिन्दी को राजकीय भाषा और उसको व्यवहृत करने सम्बन्धी विधि को भी स्वीकार किया जा चुका है ।

कुछ विषयों का निर्णय संसद् ने किया है, उदाहरणतः हिन्दू कोड बिल। और यहाँ मैं इस चीज का उल्लेख इसलिए कर रहा हूँ ताकि मैं यह प्रकट कर सकूं कि सम्मेलन के कुछ विचारों से मैं असहमत हूँ। मैं यह मानता हूँ कि स्त्रियों को पुरुषों के समान अधिकार प्राप्त होने चाहिए, क्योंकि मैं इसे किसी भी मानव-समाज की उच्चतम सांस्कृतिक स्थिति का लक्षण मानता हूँ। मेरी सम्मति में राजदूतों की योग्यताओं का निर्णय करने जैसा विषय राज्य के विवेक पर छोड़ देना चाहिए क्योंकि राष्ट्र के हितों का निर्णय एवं प्रतिनिधित्व केवल संस्कृत के पाण्डित्य के आधार पर ही नहीं किया जा सकता। संस्कृत के अध्यापन के सम्बन्ध में हाल ही में राज्य ने संस्कृत आयोग की नियुक्ति की है और सम्मेलन के लिए यह वांछनीय होगा कि वह आयोग के समक्ष अपने दृष्टिकोण को प्रस्तुत करने के लिए एक समिति नियुक्त करे। संस्कृत भाषा के प्रति मेरी रुचि एवं भक्ति है तथापि मेरी यह दृढ़ धारणा है कि विद्यालय महाविद्यालय और विश्वविद्यालय के पाठ्यक्रमों में संस्कृत भाषा एवं साहित्य के अध्ययन को अनिवार्य विषय बनाने में हमारे सामने बड़ी कठिनाइयाँ प्रस्तुत होंगी किन्तु मेरी सम्मति में उनका हमारी संस्कृति तथा आधुनिक भाषाओं पर क्या प्रभाव है इसका ज्ञान हमारे अध्येताओं को होना आवश्यक है ।

चलचित्रों एवं उनके समाज में उपयुक्त स्थान के विषय में मेरा ऐसा विश्वास है कि फ़िल्म बोर्ड और इन्स्टीट्यूट की स्थापना होने से इस महत्त्वपूर्ण दिशा में भी समुचित कार्यवाही की जा सकेगी ।

दूसरी गम्भीर समस्या मद्य-निषेध की है जिसकी ओर जनता का ध्यान आकृष्ट किया गया है, यद्यपि मेरा यह विश्वास है कि इस दिशा में सुधार होगा तो सही परन्तु धीमे धीमे और अनेक कठिनाइयों का सामना करते हुए ।

अवशिष्ट विषयों में से कुछ तो मौलिक है दूसरे उतने नहीं हैं। दूसरी श्रेणी में नाना प्रथाओं मन्दिरों की भित्तियों पर अश्लील चित्रांकन एवं साम्प्रदायिक विषयों के प्रति सामान्य रूप से साधुओं का क्या दृष्टिकोण है—ये चीजें सम्मिलित हैं। साधुओं का अब एक समाज के रूप में संगठन किया जा

चुका है और अब सम्मेलन द्वारा एक ऐसी समिति की नियुक्ति कर देना ही पर्याप्त होगा जो कि साधु-समाज के साथ सम्पर्क संस्था के रूप में कार्य करती रहे। सम्मेलन द्वारा वांछित आदर्शों के अनुसार गाँवों की पुनर्रचना का कार्य एक समिति को सौंप देना चाहिए, जो कि राज्य के सामुदायिक विकास संगठनों के साथ सम्पर्क स्थापित कर सके।

केन्द्रीय समाज कल्याण बोर्ड ने एक सामाजिक एवं नैतिक स्वास्थ्य समिति की नियुक्ति की थी जिसके परामर्श पर केन्द्रीय सरकार ने अपनी द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में वेश्यावृत्ति के निवारणार्थ एक विशेष कार्यक्रम तथा उसके क्रियान्वय के लिए एक सुनिश्चित धन राशि की व्यवस्था की है। सम्मेलन एक ऐसी समिति नियुक्त कर सकता है जो इस विषय के अध्ययन के साथ-साथ केन्द्रीय समाज कल्याण बोर्ड के सम्पर्क में कार्य करे।

विदेशी मिशनरियों द्वारा तथाकथित अनुचित धर्म-परिवर्तन का कार्य सार्वजनिक महत्व का विषय बन गया है और अभी हाल ही में इस राज्य में एक जाँच-समिति की रिपोर्ट ने जनता का ध्यान इस ओर आकृष्ट किया है। मैं यह नहीं समझता कि सम्मेलन द्वारा इस विषय का और अधिक अनुसरण किए जाने की आवश्यकता है। मेरी दृष्टि में अनुचित धर्म-परिवर्तन के सब रूप मूलतः हिंसा के ही सूचक हैं। जहाँ तक शिक्षा प्रणाली के पुनर्संगठन का प्रश्न है यह विषय इतना विशाल है कि इस सम्बन्ध में केवल कुछ प्रस्ताव पास करने मात्र से काम न चलेगा। इस दिशा में सम्मेलन के प्रयास तभी सार्थक सिद्ध हो सकते हैं जब कि विभिन्न आयोगों तथा पुनरीक्षण समितियों के प्रतिवेदनों का पूर्ण अध्ययन करने के उपरान्त कुछ सुसंगत प्रस्ताव प्रस्तुत किये जायें।

राष्ट्र की वर्तमान दशा के सर्वेक्षण से सम्मेलन के इस विचार की पुष्टि होती है कि क्रियात्मक रूप में भारतीय संस्कृति का जनता पर प्रभाव न तो व्यापक है और न ही गहन जिसके परिणामस्वरूप राष्ट्र की भौतिक नैतिक एवं आध्यात्मिक उन्नति और इसके साथ जनता के कल्याण सुख एवं शान्ति की धारा अवरुद्ध हो रही है। यह इसलिए नहीं घटित हो रहा कि हम सांस्कृतिक मूल्यों के महत्व का अनुभव नहीं करते अपितु इसलिए कि जीवन के समस्त क्षेत्रों में जनता के स्वाभाविक नेताओं द्वारा इन मूल्यों को वास्तविक महत्व ही प्रदान किया जाता है। मेरा संकेत विभिन्न स्तरों पर राजनीतिक नेतृत्व की ओर ही केवल नहीं है अपितु शैक्षणिक संस्थाओं, विशेषतः विश्वविद्यालयों वाणिज्य एवं उद्योग विभिन्न व्यवसायों साहित्य और कला दर्शन और धर्म के क्षेत्रों में नेतृत्व की ओर भी है। सारांशतः हमारे युग का

संकट एक योग्य नेतृत्व के अभाव का संकट है और मेरी दृष्टि में निस्सन्देह यह एक ऐसा संकट है जिसने हमारे सांस्कृतिक मूल्यों को खतरे में डाल दिया है। इसी संकट की ओर सम्मेलन जैसी संस्थाओं को अपना विशेष ध्यान नैरन्तरिक रूप से केन्द्रित करना होगा।

हमारे सांस्कृतिक मूल्य क्या हैं और भारतीय जनता की उच्चतर आत्माभिव्यक्ति में वे किस प्रकार प्रतिबिम्बित होते हैं?

संस्कृति के निम्न गुण हैं —

१—बुद्धि प्रामाण्य की स्थापना।

२—सत्यं शिवं सुन्दरम् की साधना।

३—सहिष्णुता।

४—औत्सुक्य एवं साहसिक वृत्ति।

५—अहिंसा या शान्ति प्रेम।

इस सूची को और भी विस्तृत किया जा सकता है। परन्तु हमारे वर्तमान जीवन में जो कुछ शुभ एवं अशुभ है वह उपरिवर्णित पांच शीर्षकों के अन्तर्गत समाविष्ट होने वाले हमारे मूल्यों और धारणाओं की दृढ़ता या दुर्बलता के ही कारण है। उदाहरणत: पाखण्ड बौद्धिक तथा नैतिक ईमानदारी के अभाव से एवं आचरण सत्य के विरुद्ध व्याघात है। भ्रष्टाचार, लोभ स्वार्थ मोह एवं प्रतिलिप्सा शिव के विरोधी हैं। मालिन्य आलस्य अव्यवस्थितता एवं आडम्बर सौन्दर्य के प्रतिकूल हैं साम्प्रदायिक विद्वेष का कारण या तो सहिष्णुता का अभाव है या छद्मवेश में स्वार्थपरता। बौद्धिक औत्सुक्य एवं साहसिक वृत्ति के अभाव के परिणामस्वरूप ही संस्कृति के प्रति अज्ञान एवं उदासीनता उत्पन्न होती है। पीढ़ियों के प्रति उदासीनता तथा अनेकानेक पूर्वाग्रह अन्धविश्वास एवं बाधक प्रथाएँ बुद्धि के विरुद्ध आपाचरण हैं। निर्धनों या दुर्बलों का शोषण मूलत: हिंसा है।

इस वक्तव्य द्वारा मैं कोई वैज्ञानिक निदान प्रस्तुत कर रहा हूँ ऐसा मेरा आग्रह नहीं है। इसको उतना व्यापक बनाने का भी मेरा आशय नहीं था। मेरा उद्देश्य तो केवल संस्कृति के प्रभावहीन होने के कारण इतना ही है कि समाज के ढांचे में जो दुर्बलताएँ प्रविष्ट हो गई हैं उनकी ओर जनता का ध्यान आकर्षित हो जाए।

बहुत अधिक दार्शनिक वृत्ति धारण न करते हुए (दर्शन का कार्य तो अधिकतर परस्पर विरोधी मूल्यों की परख करके ऐसे मूल्यों की खोज करना है जो अधिकतम बुद्धि-संगत अतएव वांछनीय हों) मैं सिर्फ यही कहूँगा कि हमारे समाज में स्वार्थ और पाखण्ड प्रचुर परिमाण में पाये जाते हैं और

इसीलिए राष्ट्र के हितचिन्तकों के समक्ष वे एक बड़ी गम्भीर समस्या के रूप में समुपस्थित हैं।

स्वार्थ का यह भाव विशेष रूप से कुछ उच्च पदस्थ व्यक्तियों में समाज सेवा के क्षेत्र में भी पाया जाता है जिसका उपयोग वे दूसरों के वैध प्रभावों की बलि देकर अपने साम्राज्य निर्माण में करते हैं। इस स्वेच्छाचारिता का प्रदर्शन केवल योग्य व्यक्तियों द्वारा ही नहीं अपितु विवेकशिथिल व्यक्तियों द्वारा भी किया जाता है और इसीलिए इसकी जितनी भर्त्सना की जाय थोड़ी है।

इन विवेकशिथिल व्यक्तियों को संगठित होकर कार्यरत होने के पूर्व सर्वप्रथम अपनी शुद्धि करनी चाहिए। यदि वे ही स्वयं शुद्ध नहीं हैं तो दूसरों पर उनका प्रभाव कम ही पड़ेगा।

पाखण्ड एक दुहरा असत्य है क्योंकि यह असत्य होते हुए भी सत्य का स्वांग रचता है। हमारे वक्तव्य एवं आचार में इतने क्षेत्रों में महान् अन्तर है कि सत्य की विजय कठिन है और हमारा यह राष्ट्रीय ध्येय मात्र एक परिहास ही बन कर रह जाता है। सत्प्रवृत्तियों के लिए इसका एकमात्र उपाय जहाँ कहीं भी सम्भव हो पाखण्ड के आवरण को उखाड़ फेंकना है।

सामाजिक सेवा पुनर्निर्माण एवं राजनीतिक नेतृत्व के वास्तविक मूल्यों को विनष्ट करने वाली अनेक व्यापक रूप से फैली हुई बुराइयों में से स्वार्थ भी एक है। जनता को उनके नेताओं या कार्यकर्ताओं में स्वार्थ हेतु या अधिकार लिप्सा परखने में देर नहीं लगती और परिणामतः अथवा अविश्वास एवं असहयोग की भावना उत्पन्न होती है।

अत्यन्त खेद का विषय है कि जिस पवित्र भूमि पर परम्परागत रूप से सहिष्णुता एवं विनम्रता को उच्च स्थान दिया जाता रहा है, वहाँ उच्च पदों पर आसीन लोगों में असहिष्णुता एवं बौद्धिक मिथ्याभिमान पाया जाय। यह ठीक है कि चुनावों के अवसर पर हम साम्प्रदायिकता का विरोध करते हैं किन्तु नेतृत्व प्राप्त करने तथा सरकारी कारोबार में अभी भी साम्प्रदायिकता का बोलबाला है। अहिंसा एवं प्राणिमात्र के प्रति दया को मार्गदर्शक सिद्धान्तों के रूप में घोषित किया जाता है, फिर भी राजनीतिक दण्ड का भय हमारे उचित विचार एवं क्रिया को पंगु बना देता है और निर्वाचन-टिकट न देने का भय दिखाकर राजनीतिज्ञों को अपनी अन्तरात्मा की आवाज को दबाने के लिए विवश किया जाता है।

वाणिज्य एवं उद्योग क्षेत्र में भी दुर्बलों, अज्ञानियों एवं साधनहीन

व्यक्तियों का शोषण सहृदयता की भावना को तिलांजलि देते हुए बराबर किया जा रहा है। उनका कहना है व्यापार व्यापार है।

राजनीति राजनीति है और व्यापार व्यापार है जब तक इस सिद्धान्त को मान्यता दी जाती रहेगी तब तक हमारी संस्कृति एक मिथ्याभिमान सिद्ध होगी और वह हमारी अन्तरात्मा को चेतनाशून्य भले ही बना दे किन्तु वह समाज के अधःपतन एवं अन्ततोगत्वा उसके विनाश को रोकने में असमर्थ होगी।

अन्तिम विश्लेषण के रूप में मैं यही कह सकता हूँ कि इन तमाम समस्याओं का निदान जनता के हाथ में है और उसका धर्म है कि जो लोग हमारी संस्कृति में अभिपित्त नैतिक संहिता के प्रतिकूल आचरण के दोषी हैं उन्हें अस्वीकार करे और उनका समर्थन न करे। परन्तु इन त्रुटियों को जान सकने में हमें जनता की सहायता करनी होगी और यह कर्त्तव्य विश्वविद्यालयों के अन्दर तथा बाहर विचार-नेतृत्व करने वाले लोगों का है। सर्वप्रथम उन्हें आत्मशुद्धि करनी होगी। तदुपरान्त सांस्कृतिक आचार-संहिता के प्रतिकूल आचरण करने वालों के विरुद्ध निरन्तर संग्राम करना होगा और तब ही हमारी संस्कृति जीवित जाग्रत रह सकेगी तथा युग की आवश्यकताओं की परिपूर्ति कर सकेगी। इसके लिए साहस की आवश्यकता है किन्तु हमें भर्तृहरि का यह श्लोक स्मरण करना चाहिए —

एकेनापि हि शूरेण पादाक्रान्तम् महीतलम् ।
क्रियते भास्करेणैव स्फारस्फुरिततेजसा ॥

# 2 गुरुकुल कांगड़ी*

श्री कुलपति जी, अधिष्ठातागण उपस्थित देवियो एवं सज्जनो !

आज हिमालय के समीप गङ्गा जी के किनारे, गुरुकुल के पवित्र तथा प्रसन्न वातावरण में आप लोगों के बीच उपस्थित हो कर मैं बहुत खुश हूँ। और इस खुशी के लिए मुझे सर्वप्रथम पंडित इन्द्र विद्यावाचस्पति जी को धन्यवाद देना चाहिए, क्योंकि उन्होंने मुझे दीक्षान्त भाषण देने के लिए आमन्त्रित कर के यह सुअवसर दिया।

इस आमन्त्रण द्वारा उन्होंने मेरा बहुत भारी सम्मान भी किया है। सन् १९२१ में गुरुकुल को विश्वविद्यालय का रूप दिया गया और तब से आज तक देश के कई प्रतिष्ठित नेताओं द्वारा दीक्षान्त भाषण दिए गए हैं। महामना पंडित मालवीय डॉक्टर भगवानदास स्वामी श्रद्धानन्द डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद आचार्य नरेन्द्र देव गुरुदेव रवीन्द्रनाथ ठाकुर डॉक्टर राधाकृष्णन, राजर्षि टण्डन आदि की पंक्ति में मुझे रख कर पंडित इन्द्र जी ने मेरा जो सम्मान किया है उस के लिए भी मैं उन्हें धन्यवाद देता हूँ।

उन्नीसवीं शताब्दी के अन्त में भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस की स्थापना हुई और देश में राजनीतिक जागरण की एक नई लहर उठी। बंगाल के विभाजन के समय जो आन्दोलन उठा उस में भारत के नये राजनीतिक जागरण की शक्ति प्रकट हुई। उसी के फलस्वरूप नये भारत के नेता राष्ट्रीय शिक्षा के बारे में सोचने लगे और देश भर में ऐसे नये विद्यालय स्थापित हुए जिन का सरकारी विश्वविद्यालयों से—यूनिवर्सिटीज़ से—कोई सम्बन्ध न था और न उन्हें सरकार से कोई सहायता मिलती थी। स्वतन्त्र भारत की अपनी स्वतन्त्र शिक्षा प्रणाली का निर्माण करने के हेतु वे कटिबद्ध हुए थे और उसी दिशा में अग्रसर हो रहे थे। उन्हें असंख्य कठिनाइयों का सामना करना पड़ा और उन में से कतिपय विद्यालयों की अकाल मृत्यु भी हुई। परन्तु कुछ विद्यालयों के आचार्यों ने दुर्दमनीय ध्येयवादिता का परिचय दिया और अब

* हरिद्वार में दिया गया दीक्षान्त भाषण, अप्रैल, १९६७

कठिनाइयों का सामना करते हुए वे फलते-फूलते रहे। जादवपुर का इंजिनियरिंग कॉलिज शान्तिनिकेतन का विश्वभारती दिल्ली का जामिया मिलिया और हरद्वार का गुरुकुल कांगड़ी उसी राष्ट्रीय परम्परा में से हैं।

प्रारम्भ में मैं उस प्राचीन भारतीय शिक्षा-प्रणाली का वर्णन करूँगा जिस का कि आप समुचित परिवर्तन के साथ पुनरुज्जीवन करना चाहते हैं। वैदिक काल से जो शिक्षा-प्रणाली चलती आ रही थी उसी को सूत्रकारों ने नियमबद्ध कर दिया। पाँच वर्ष का होते ही बालक का विद्यारम्भ संस्कार किया जाता था और तब से उसे लिपि तथा संख्या सिखाना शुरू कर दिया जाता था। आठवें वर्ष में बालक का उपनयन किया जाता था। उपनयन केवल ब्राह्मण क्षत्रिय तथा वैश्यों के लिए ही नहीं अपितु शूद्रों के लिए भी सम्मत था। इन बातों का विस्तृत वर्णन आप को डॉक्टर राधाकुमुद मुकर्जी के 'एन्शियेण्ट इण्डियन एज्युकेशन' नामक ग्रन्थ में मिलेगा। उपनयन संस्कार को दूसरे जन्म का स्थान दिया जाता था और गुरु को पिता का। संस्कार के समय वेशभूषा, केशभूषा आदि के विषय में निश्चित नियम हुआ करते थे। इस संस्कार के बाद गुरु ब्रह्मचारी को शिष्य के रूप में स्वीकार कर लेता था। शिक्षाकाल में ब्रह्मचारी को घर-घर जा कर भिक्षा माँगनी पड़ती थी और गुरु के लिए लकड़ी पानी, फूल आदि इकट्ठे करने पड़ते थे। किन्तु गुरु के दुराचारी साबित होने पर उस का तिरस्कार करने का अधिकार भी विद्यार्थी को प्राप्त था। सूर्योदय से पूर्व ब्रह्मचारी जाग जाता था व तुरन्त ही स्नानादि से निवृत्त हो जाता था। सन्ध्या प्राणायाम आदि द्वारा वह रोज एकाग्रता का अभ्यास करता था। पादत्राण छत्र वाहन द्यूत नृत्य इत्र गायन आदि विलास की चीजें उस के लिए वर्ज्य थीं। वितंडावाद वार्तालाप मिथ्या भाषण निन्दा-निद्रा तथा काम क्रोध द्वेष लोभ आदि विकारों का चिन्तन निषिद्ध माने जाते थे। कर्तव्यपरायणता विनय आत्मविश्वास तथा निरहंकार वृत्ति का विकास किया जाता था। ब्रह्मचर्याश्रम की समाप्ति पर विद्यार्थी को एक कमरे में बन्द कर दिया जाता था ताकि उस के तेज से कहीं सूरज लज्जित न हो जाय। उसी दिन दोपहर विद्यार्थी तथा सूचक सारे चिह्न हटाये जाते थे और उसे सुगन्धित सामग्री से नहलाया जाता था। तब कहीं वह स्नातक गृहस्थाश्रम को स्वीकार करने के लिए घर लौटता था। इस विधि को समावर्तन संस्कार कहते थे और आज हम लोग भी उसी उद्देश्य से यहाँ एकत्र हुए हैं।

गुरुकुल परम्परा के पुनरुत्थान का स्वर्णिम स्वप्न महर्षि दयानन्द सरस्वती ने देखा था और उसे पूर्ण रूप देने का परिश्रम स्वामी श्रद्धानन्द

जी ने किया। संसार का इतिहास इस का साक्षी है कि पुण्यात्माओं के स्वप्न सच्चे साबित होते हैं और उन के व्रत असफल नहीं होते। स्वामी श्रद्धानन्द जी इस प्राचीन परिपाटी को पुनरुज्जीवित करना चाहते थे जिस के अन्तर्गत बालक उपनयन संस्कार के पश्चात् ब्रह्मचर्य व्रत को धारण कर के ज्ञान तथा विज्ञान की प्राप्ति के लिए १२ वर्ष गुरु के घर रहा करता था। इस पुनरुज्जीवन द्वारा वे प्राचीन संस्कृति तथा आधुनिक विज्ञान का समन्वय कराना चाहते थे। हिन्दी को शिक्षा का माध्यम बना कर वे विद्यार्थियों में आत्म विश्वास तथा देश प्रेम जागृत करना चाहते थे। सन् १६५० में गुरुकुल की स्वर्ण-जयन्ती के अवसर पर बम्बई के राज्यपाल श्रीप्रकाश जी ने बताया कि जिस समय स्वामी जी ने अपना कार्य प्रारम्भ किया था उस समय आशा की बहुत कम रेखाएँ चारों ओर दीख पड़ती थीं। यह उन के प्रबन्ध साहस और उत्कट उत्साह का उदाहरण है कि उन्होंने हमारी शिक्षा को सच्ची राष्ट्रीय और सर्वथा स्वतन्त्र बनाने का विचार ही नहीं किया अपितु उस विचार पर जंगल में बैठ कर अपने हाथ कमण्डी कर के और जंगली जानवरों का सामना कर के इस विद्यालय की स्थापना की। उन्हीं की आन्तरिक आकांक्षा उन की सहायक थी और यह बड़े सन्तोष का विषय है कि उन के लगाये हुए पौधे ने इतने बड़े और दृढ़ वृक्ष का रूप धारण किया जिस की शाखाओं की छाया में कितने ही विद्यार्थियों ने उचित और उपयुक्त शिक्षा प्राप्त कर अपने शारीरिक मानसिक और आध्यात्मिक जीवन को सुसंगठित कर के देश और समाज की सेवा की।

गुरुकुल की उपाधियों तथा प्रमाण-पत्रों को सरकारी मान्यता प्राप्त न होने के कारण उसकी प्रगति तथा लोकप्रियता में रुकावट सी आया करती थी किन्तु भारत स्वतन्त्र हो जाने पर ये रुकावटें हट गई हैं और हरद्वार का गुरुकुल एक प्रतिष्ठा प्राप्त शिक्षा-केन्द्र बन गया है। १८ सितम्बर १६५१ को भारत सरकार ने यूनियन पब्लिक सर्विस कमीशन से परामर्श करने के बाद एक विज्ञप्ति द्वारा यह घोषित कर दिया कि सन् १६५६[1] तक गुरुकुल विश्व विद्यालय द्वारा दी गई 'अलंकार' की उपाधि को बी ए के बराबर माना जाएगा और 'विद्याधिकारी' प्रमाण-पत्र को मैट्रिक्युलेशन के बराबर माना जाएगा।

सन् १६४८ ४६ में डॉक्टर राधाकृष्णन् की अध्यक्षता में विश्वविद्यालय शिक्षा की समस्या के बारे में सरकार का मार्ग-दर्शन करने के लिए जो आयोग

---

१ केन्द्रीय सरकार ने यह अवधि १६६८ तक कर दी है—कुलाधिष्ठाता।

नियुक्त किया गया था उसने अपने प्रतिवेदन में विश्वभारती तथा जामिया मिलिया को विश्वविद्यालय घोषित कर देने की सिफ़ारिश की थी किन्तु गुरुकुल काँगड़ी के बारे में कुछ नहीं कहा था।

राधाकृष्णन् आयोग की सिफ़ारिश के अनुसार भारत सरकार ने संसद् के सम्मुख विश्वविद्यालय अनुदान आयोग विधेयक अर्थात् यूनिवर्सिटी ग्राण्ट्स कमीशन बिल प्रस्तुत किया जिसे संसद् ने स्वीकार कर अधिनियम अर्थात् एक्ट का रूप दे दिया। इसी अधिनियम के अधीन एक आयोग स्थापित हुआ है जिसका कि मैं वर्तमान अध्यक्ष हूँ। इस अधिनियम की धारा ३ द्वारा किसी संस्था को विश्वविद्यालय के रूप में मान्यता देने की सिफ़ारिश केन्द्रीय सरकार से करने का अधिकार इस आयोग को दिया गया है। गुरुकुल काँगड़ी के तथा कुछ अन्य संस्थाओं के विश्वविद्यालय घोषित किये जाने का अथवा उनकी उपाधियों को मान्यता देने का प्रश्न इस आयोग की एक समिति को सौंपा गया है और समिति ने इस मामले में अभी कोई अन्तिम निर्णय नहीं किया है। समिति को इस मामले का कई पहलुओं से विचार करना होगा। पहले उसे उन तत्त्वों का निर्धारण करना होगा जिनके आधार पर किसी संस्था को विश्वविद्यालय की श्रेणी में रखा जा सके। फिर उसे प्रत्येक प्रार्थी संस्था के विषय में पूरी वस्तु-स्थिति मालूम करनी होगी। इसके पश्चात् यह सिफ़ारिश की जा सकती है कि किसी विशिष्ट संस्था को विश्वविद्यालय की श्रेणी में रखा जाए अथवा नहीं। इस स्थिति में मुझे सर्वप्रथम एक बात स्पष्ट कह देनी चाहिए कि मैं जो कुछ भी आज यहाँ कहूँगा उसे विश्वविद्यालय अनुदान आयोग का अधिकृत अभिमत न मान लिया जाय। मैं अपनी तरफ से आज तथ्यों की बजाय आदर्शों का विश्लेषण करने की ही कोशिश करूँगा जिससे कि तथ्यों की छान-बीन करने वाली उस समिति की कार्यवाही पर कोई अनुकूल या प्रतिकूल प्रभाव न पड़े।

गुरुकुल काँगड़ी की विशेषता यह मानी जाती है कि यहाँ नवयुवकों के चरित्र-निर्माण की ओर अधिक ध्यान दिया जाता है। विद्यार्थियों में संयम आत्म-विश्वास निर्भयता सादगी औदार्य सत्यपरायणता नियमितता आदि सद्गुणों का विकास करने के हेतु यहाँ अनेक उपायों का प्रयोग किया जाता है। आठ वर्ष से अधिक आयु के बच्चों को गुरुकुल में प्रवेश नहीं दिया जाता और एक बार गुरुकुल में प्रविष्ट होने पर विद्यालय अवस्था में अर्थात् ८ से १८ वर्ष तक उन्हें साधारण तौर पर गुरुकुल के वातावरण से अलग नहीं होने दिया जाता। गुरुकुल के निसर्गरम्य तथा शान्त वातावरण में ही बच्चों

की स्वाभाविक प्रवृत्तियों को संस्कृत किया जाता है और इस कालावधि में उन्हें बाहरी दुर्गुणों के संसर्ग से अलग रखने का प्रयत्न किया जाता है। ८ से १८ वर्ष की आयु तक विद्यार्थी के जीवन के प्रत्येक क्षण पर अधिकार जमा कर गुरुकुल एक गम्भीर ज़िम्मेदारी का बोझ उठाता है। मुझे आशा है कि इस गम्भीर ज़िम्मेदारी को निभाते समय मानसशास्त्र के नवीनतम सिद्धान्तों का पूरा ध्यान रखा जाएगा। हमें अपनी पुरातन परम्परा पर अभिमान अवश्य होना चाहिए किन्तु साथ ही साथ मानवीय ज्ञान के विकास के अनुसार अपनी परम्परा में आवश्यक परिवर्तन करने की तैयारी भी हमें रखनी चाहिए। पुराने ज़माने में जब कि गुरुकुल की परिपाटी चलती आ रही थी नगरीय जीवन में तथा वनवासी जीवन में इतना अन्तर नहीं था जितना कि आज हो गया है। नगरों में अच्छे घर हुआ करते थे सड़कें भी अच्छी थीं और अन्न तथा वस्त्र भी अधिक अच्छे तथा आसानी से मिल जाते थे। नगरों से दूर अरण्यों में बसने वाले गुरुकुलों में ये सारी सुविधाएं उपलब्ध नहीं हुआ करती थीं। बस इतना ही कुछ अन्तर था। गुरुकुल में ज्ञान तप और शील की उपासना करके बारह साल बाद घर लौट आने वाले नवयुवक को फिर से बसाने की कोई समस्या खड़ी नहीं होती थी क्योंकि गुरुकुल की दुनिया में और तत्कालीन गृहस्थी जीवन में विशेष अन्तर नहीं था। लेकिन आज यदि हम किसी बच्चे को ८ से १८ वर्ष तक की आयु में जंगल में बन्द करके लिखना-पढ़ना सिखाएं और उसके बाद उसे बिजली रेडियो टेलिफ़ोन रेलगाड़ी हवाई जहाज़ सिनेमा टेलिविज़न आदि से भरी हुई मायानगरी में छोड़ दें तो बस उसकी वही दशा होगी जो दुर्योधन की मयसभा में हुई थी; उसकी दयनीय स्थिति पर बालिकाएं भी हँस पड़ेंगी। यह तभी होगा जब कि हम अपनी पुरातन परम्परा का अन्धानुकरण करेंगे और गुरुकुल की गतिविधि में कुछ भी परिवर्तन करना अस्वीकार करेंगे। मुझे खुशी इस बात की है कि आप इस प्रकार का अन्धानुकरण नहीं कर रहे हैं। आप ने इस गुरुकुल में बाहर की दुनिया जैसी एक प्रति-सृष्टि बनाई है जो कोपिष्ठ राजर्षि विश्वामित्र ने भी की थी। इस गुरुकुल में पलने वाला बालक बाहर की दुनिया में असफल नहीं रहेगा।

इस विषय में और भी एक बात का सदैव ध्यान रखा जाना चाहिए। कितनी भी कोशिश करने पर आज हम किसी बालक को बाहरी आकर्षणों से या लालचों से पूर्णतया अलिप्त नहीं रख सकते। हाँ शायद आप उसे उन आकर्षणों का अनुभव नहीं करने देंगे लेकिन उन के दर्शन

से आप उसे नहीं रोक सकते। इस हालत में आधुनिक मानस-शास्त्र का एक सिद्धान्त हमें अवश्य याद रखना चाहिए। भीति के वातावरण में भीति का विकास नहीं हो सकता। बालक की स्वाभाविक प्रवृत्ति को कठोर निग्रह करने से उस का सारा जीवन विकृत तथा अस्तव्यस्त बन जाता है। बच्चे के नैसर्गिक लालच को क्रूरता से कुचल दिया जाय तो वह मन ही मन में सारी दुनियाँ को अपना दुश्मन मानता है और उस का सारा जीवन एक शोकपूर्ण नाटक बन जाता है। हम चरित्र का विकास कर सकते हैं, लेकिन उसे दाब नहीं सकते। हमें स्वाभाविक प्रवृत्तियों का उन्मूलन नहीं करना है, केवल उन्हें संस्कृत करना है। इस बात का ध्यान न रखने से विनायकं प्रकुर्वाणो रचयामास वानरम्' वाला किस्सा होने का डर बना रहता है।

पंडित इन्द्र विद्यावाचस्पति जी द्वारा मेरी जानकारी के लिए गुरुकुल काँगड़ी के बारे में जो विवरणात्मक साहित्य भेजा गया था उस से पता चलता है कि जुलाई सन् १९२१ में वेद महाविद्यालय तथा साधारण महाविद्यालय को मिला दिया गया है और इस मिलन से पहले वेद महाविद्यालय में विद्यार्थियों की संख्या १२ और अध्यापकों की संख्या ४ थी। इसी प्रकार साधारण महाविद्यालय में ९ विद्यार्थी तथा ८ अध्यापक थे। इन संख्याओं का जोड़ लगाने से यह दिखाई देता है कि गुरुकुल काँगड़ी की उच्च शिक्षा में २१ शिष्यों के अध्यापन का कार्य १२ गुरुजन करते हैं। कलकत्ता जैसे कई भारतीय उच्च शिक्षा-केन्द्रों में ५० विद्यार्थियों के पीछे १ अध्यापक उपलब्ध होता है। इस विषय में आधुनिक शिक्षा-विज्ञों का निष्कर्ष यह है कि प्रावश्य पढ़ाई के लिए गुरु-शिष्यों का अनुपात १ : १० होना चाहिए।

गुरुकुल के आयुर्वेद महाविद्यालय में विवरण काल में विद्यार्थियों की संख्या ७१ थी और अध्यापकों की १०। गुरुकुल का विद्यालय-विभाग (हाई स्कूल) भी अच्छी प्रगति कर रहा है। उस में विद्यार्थियों की संख्या ३०३ और शिक्षकों की २३ थी। गुरुकुल की विविध शाखाएं अन्य स्थानों में भी चल रही हैं जैसे कि देहरादून, कुरुक्षेत्र मटिंडू लुधियाना मज्जफर सूपा इन्द्र प्रस्थ, हैदराबाद वैद्यनाथ-धाम तथा वाजीपुरा। गुरुकुल के इस केन्द्र-स्थान में दिन प्रतिदिन विस्तार हो रहा है। गुरुकुल का अपना पुस्तकालय वाचनालय पुरातत्त्व संग्रहालय प्रकृति विज्ञान-संग्रहालय वनस्पति वाटिका, चिकित्सालय औषधशाला शिल्पशाला मुद्रणालय तथा मासिक-पत्रिका है। बिजली तथा पानी का उस का अपना यथावत् प्रबन्ध है। इस से यही जाहिर होता है कि गुरुकुल समय के साथ कदम मिला कर चलना चाहता है।

सन् १९२६ में गुरुकुल के स्नातकों के सम्मुख दीक्षान्त भाषण देते हुए तिलक विद्यापीठ पूना के तत्कालीन कुलगुरु पंडित चि. वि. वैद्य ने पाश्चात्यों से आधुनिक विज्ञान तथा यन्त्र-तंत्र सीखने पर जोर दिया था और स्पष्ट किया था कि विज्ञान की इस प्रगति का वेदों से कोई विरोध नहीं है। उस समय उन्होंने एक पौराणिक कथा भी सुनाई थी जिस में कि देवों का असुरों से संजीवनी विद्या प्राप्त करने का वर्णन है।

आजकल ज्ञान तथा विज्ञान के बीच भेद बताया जाता है। केवल सांस्कृतिक तथा सामाजिक विषयों के निरूपण को ज्ञान माना जाता है और भौतिक सृष्टि के निरूपण को विज्ञान कहा जाता है। कुछ लोग ज्ञान तथा विज्ञान की तुलना करने लगते हैं और एक को श्रेष्ठ बता कर दूसरे को तुच्छ साबित कर देते हैं। मेरी राय में मानव-समाज को ज्ञान तथा विज्ञान दोनों की आवश्यकता है। मानवी जीवन के उद्देश्य की चर्चा करके जीवन मूल्यों को स्थिर करने तथा संसार की विविध वस्तुओं का मूल्यानुसार अनुक्रम लगाने के लिए ज्ञान की आवश्यकता है और इन वांछित वस्तुओं को भौतिक सृष्टि से आसानी से प्राप्त करने के लिए विज्ञान की आवश्यकता है। अर्थात् ज्ञान तथा विज्ञान के बीच विरोध नहीं अपितु सामञ्जस्य है। हाँ यह सत्य है कि विज्ञान के क्षेत्रों में दिन प्रतिदिन जो प्रगति हो रही है उसकी तुलना में सांस्कृतिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में कोई चमत्कारक आविष्कार दिखाई नहीं देता। इसी प्रकार यह भी स्वाभाविक है कि भारत जैसे पिछड़े हुए देश में भौतिक समृद्धि बढ़ाने के लिए विज्ञान की प्रगति पर अधिक बल दिया जाए। परन्तु ज्ञान की मजबूत नींव न होने पर विज्ञान का महल खतरनाक बन कर रहेगा।

इस प्रकार विज्ञान के अध्ययन अध्यापन के बारे में भी विवाद होते रहते हैं। कुछ लोग विज्ञान के क्षेत्र में मौलिक अथवा सैद्धान्तिक गवेषणा को प्राधान्य देते हैं और कुछ अन्य लोग मौलिक गवेषणा की अपेक्षा उपयुक्त यन्त्र शिल्प आदि की खोज को अधिक महत्व देते हैं। हम सब को एक बात माननी होगी कि भारत आज औद्योगिक क्रान्ति के द्वार पर खड़ा है। पुरातन कृषि प्रधान तथा शान्ति प्रधान व्यवस्था के गर्भ में विद्युत्-यन्त्र चालित गतिमान उद्योग जन्म ले रहे हैं। इस क्रान्ति के लिए सर्वस्व कारीगरों शिल्पकों तथा यन्त्रज्ञों की आवश्यकता होगी। यदि हम इस स्पर्धाशील दुनिया में अपना स्वातंत्र्य बनाये रखना चाहते हैं और जनता का जीवन-स्तर उठाकर समाजवादी व्यवस्था के

अपने उद्घोषित ध्येय की ओर अग्रसर होना चाहते हैं तो हमें अपने शिक्षा ध्येय में इस बात का प्रबन्ध पहले करना होगा।

परन्तु इस यान्त्रिकीकरण का मतलब यह नहीं है कि मानव का सारा जीवन ही यंत्रवत् बन जाय। डॉक्टर राधाकुमुद मुकर्जी ने अपने उपरि निर्दिष्ट ग्रन्थ में कहा है कि उद्योग तथा शिक्षा के क्षेत्रों में भारत सदैव घरेलू व्यवस्था में विश्वास करता आया है। भारत में एक जैसी अनेक चीजें बनाने के कारखाने या फ़ैक्टरियाँ कभी नहीं थे। कलात्मक वस्तु मानव की कुशलता से बनती है न कि मशीन से। मानव की आत्मा का विकास भी एक अत्यन्त कलात्मक कार्य है। शिष्य की आत्मा का विकास गुरु की कुशलता पर निर्भर होता है। गुरु तथा शिष्य के बीच जो आदान प्रदान होता है उसे ही शिक्षा कहा जाना चाहिए। शिष्य तो किसी गुरु का होता है न कि किसी अहस्म संस्था का। किन्तु आजकल के विद्यालयों में 'कक्षाओं' को सिखाया जाता है शिष्यों को नहीं। यह साँचे में ढालने का फ़ैक्टरी वाला तरीका उतना ही बुद्धिमत्तापूर्ण है जितना कि सब मरीजों का एक ही इलाज करने का। मानव की आत्मा मन तथा बुद्धि जैसी सूक्ष्म एवं गूढ़ वस्तुओं को एक-से साँचे में कैसे ढाला जा सकता है? आज की समाजवादी सरकार को भी शिक्षा का यान्त्रिकीकरण नहीं करना चाहिए।

नये भारत की शिक्षा-प्रणाली यंत्रवत् न होते हुए भी सस्ती होनी आवश्यक है क्योंकि भारत में शिक्षा की माँग प्रतिदिन बढ़ती जा रही है। स्वातंत्र्य प्राप्ति के पहले वर्ष में भारत के विश्वविद्यालयों में कुल २१० ०० विद्यार्थी थे और आज यही संख्या ७२ ०० तक बढ़ गई है। कलकत्ते के एक कालेज में एक साथ ११०० विद्यार्थी पढ़ाई कर रहे हैं इन आँकड़ों की तुलना में गुरुकुल के प्रयत्नों का फल अभी कुछ कम दिखाई देता है। गुरुकुल की अपनी २५०० एकड़ जमीन है ११ लाख रुपये की इमारतें हैं, लगभग ८॥ लाख रुपये की स्थायी निधि है और गुरुकुल का प्रति वर्ष का आय-व्ययक २ लाख रुपये से अधिक होता है। इतनी भारी लागत पर ४० वर्ष परिश्रम करने पर भी केवल ६० विद्यार्थी गुरुकुल के स्नातक बन कर निकले हैं तो सोचना चाहिए कि इस के क्या कारण हैं? इन कारणों का पता लगा कर उन्हें दूर करना होगा ताकि आप की आकांक्षाओं के अनुसार गुरुकुल कांगड़ी आधुनिक भारत का एक आधुनिक विद्यालय बन सके।

अन्त में मैं नवस्नातकों से कुछ शब्द कहना चाहता हूँ जो कि आज गुरुकुल के आदर्शपूर्ण वातावरण को छोड़ कर व्यवहारी एवं व्यापारी दुनिया में प्रवेश करने जा रहे हैं। यह दुनिया बहुत गतिमान है और उसमें वैज्ञानिकों

तथा शिल्पकों की माँग बहुत ज्यादा है लेकिन उन से भी अधिक आवश्यकता ऐसे लोगों की है जिनके चरित्र न्यायप्रियता तथा कर्तृत्व-शक्ति में विश्वास किया जा सके। सदियों की गुलामी के कारण हम पिछड़े हुए हैं और उन्नत देशों की पंक्ति में शामिल होने के लिए हमें अत्यधिक प्रयत्न करने होंगे। यह काम भी उतना ही मुश्किल है, जितना कि स्वातन्त्र्य प्राप्ति के लिए प्रयास करना था। सदियों की गुलामी के कारण हम लोगों में कुछ बधिरता सी आ गई है। अन्याय अशिष्टता या असत्य को हम आसानी से सह लेते हैं। यह नैतिक बधिरता हमें त्यागनी होगी और यह काम आप जैसे नवयुवकों को करना होगा। आप बड़ी भावुकता से जिस दुनिया प्रविष्ट होंगे उस दुनिया में सुख साधनों की बहुत कमी होगी और उन्हें प्राप्त करने के लिए काफी खींचातानी नजर आयेगी। इस खींचातानी का नैतिक स्तर बहुत गिरा हुआ दिखाई देगा। सत्ता-लाभ कुटिलता मिथ्याचार न्याय के प्रति उदासीनता आदि दुर्गुणों का बोलबाला भी आप सर्वत्र पायेंगे। इस प्रतिकूल हवा में आपके चरित्र के बल की परीक्षा होगी। इस हवा को बदल देने का काम आप जैसे सुसंस्कृत तथा दृढ़ चरित्र नवयुवकों को करना है। यह स्वाभाविक है कि आप में से प्रत्येक युवक कोई अद्वितीय पराक्रम न कर सके किन्तु किसी समाज की प्रगति का असली नाप तो उसके साधारण नागरिक के चरित्र तथा कार्य-क्षमता से ही लगाया जा सकता है। यह ठीक है कि संस्कृति तथा सभ्यता का विकास कुछ इने-गिने असामान्य दार्शनिकों के प्रयत्नों से होता है। लेकिन असामान्य तो आखिर असामान्य ही रहेंगे। सामान्यों के बस में एक बात हमेशा हो सकती है। वे अपने चरित्र पर अचल रह सकते हैं और सारे समाज की प्रगति में सहायता कर सकते हैं। आप ऊँचे या नीचे किसी पद पर भी काम करें मैं आपसे यही निवेदन करूंगा कि पूरा दिल लगा कर काम करिये और अपने चरित्र को बनाये रखिए। ऊँचे नीच पद से चरित्र का कोई सम्बन्ध नहीं है। उलटा मैंने तो यह देखा है कि गरीब आदमी चरित्र की जितनी इज्जत करता है उतनी अमीर भी नहीं करता। मानव-जाति का आज तक का अनुभव बताता है कि सच्चरित्र द्वारा प्राप्त आनन्द की तुलना में सब भौतिक-जन्य सुख फीके पड़ जाते हैं। और हम सब लोग जीवन में अधिक से अधिक आनन्द के अलावा क्या चाहते हैं?

# 1

## BHARATIYA SANSKRITI SAMMELAN*

I am deeply appreciative of the honour you have done me by inviting me to preside over this 8th Session of the Bharatiya Sanskriti Sammelan. I know Sanskrit a little and am familiar with the broad features of our culture. But I cannot claim to have made a special or scientific study of matters cultural. What you expect of me, I do not know. But I shall endeavour to place before you such views as I have formed after reflecting on matters relevant to the possible purpose of a sammelan such as this. Before I state them I consider it necessary to give the background to my views formed by what I have read about the essential characteristics of human culture and the growth and traits of India's culture. In my opinion such a perspective is necessary for forming correct judgments in regard to the direction of the future work of the Sammelan both of the nature of propaganda, and of executive action. In doing so, I shall be drawing heavily on the work of experts in the field to adapt Kalidas a little

अथवा कृतवाग्द्वारे कार्येऽस्मिन् पूर्वसूरिभि ।
मणौ वज्रसमुत्कीर्णे सूत्रस्येवास्ति मे गतिः ॥

Let me parenthetically say here how glad I am to be presiding over a culture sammelan in the valley of the Narmada, a valley familiar to me from my administrative days. Archaelogically this valley is very rich in pleistocene mammal, fauna and palaeoliths, old stone implements of 500 000 years ago i.e. about the same period after the appearance of man in the world. An archaeologist says: If life's past, present and future on our planet are plotted on a twenty four hour clock, it will be seen

---

* Presidential Address delivered on 17th November 1956 at Piparia (Madhya Pradesh).

that man appeared in the world only about a second and a half ago

Our ancestors made a brilliant and inspired calculation of the age of the solar system which tallies remarkably with modern scientific estimates converging round 3 000 million years

For much of the following I am indebted to Ruth Benedict Anthropologist of international standing who has written on Patterns of Culture Race and Racism and other books. Race and Racism gives numerous quotations on which I have drawn liberally but it is not possible within the space and time at my disposal to give the origin of the quotation in each case It is sufficient to say that to anyone especially interested the exact origin of the thoughts here expressed can be pointed out

Since biological change occurs slowly and cultural changes occur in every generation it is futile to try to explain the fleeting phenomena of culture by a racial constant. We can often explain them in terms of contact with other peoples of individual genius of geography but not by racial differents.

The growth and spread of civilization has gone on with a serene indifference to racial lines. All groups who have had an opportunity to acquire civilization have not only acquired it but also added to its content. Conversely no group has been able to develop a rich or complex culture when it was isolated from outside contacts

If we can once thoroughly convince ourselves that race in its only intelligible that is biological sense is supremely indifferent to the history of languages and cultures, that these are no more directly explainable on the score of race than on the laws of physics and chemistry we shall have gained a viewpoint that allows a certain interest to such mystic slogans as Slavophilism, Anglo-Saxondom Teutonism and the Latin genius, but quite refuses to be taken in by any of them.

The so-called racial explanation of differences in human performance and achievement is either an ineptitude or a fraud

Races as irreducible categories exist only as fictions in our brains.

The different races of man are not distinguished from each other by strongly marked uniform and permanent dis-

